# गुजरात के गौरव

भाग १

के एम मु[illegible]

रजनी साहित्य सदन
२६६, चावड़ी बाजार, दिल्ली
प्रमुख वितरक
नवयुग प्रकाशन दिल्ली

चत्र संवत ११६६ विक्रमी।

भोर की वेला में।

प्राचीन भृगु कच्छ (वर्तमान भरौंच) में दिनचर्या प्रारम्भ हो चुकी थी परन्तु नए नगर के कोट का द्वार अभी नहीं खुला था। नए नगर में प्रवेश के लिए उत्सुक व्यक्ति प्राचीन नगर और कोट के बीच आने वाली खाई को पार कर पहाड़ी पर खड़े द्वार खुलने की प्रतीक्षा में थे।

इसलिए कि भृगु कच्छ दो थे एक था प्राचीन लाट राजाओं का पुराना नगर और दूसरा त्रिभुवनपाल सोलंकी द्वारा निर्मित गढ़ी में बढ़ा नया नगर। नए नगर-कोट और पुराने नगर के बीच नदी के भाग ने एक गहरी और चौड़ी खाई निर्मित कर दी थी जो नवीन नगर को लगभग चारों ओर से घेरे हुए थी। इस खाई का मुख समुद्र की गहराई की ओर जहाँ दूर-दूर से आने वाले जहाज लंगर डालते थे।

इसी स्थान के एक ऊँचे टीले पर चार जन साधू खड़े थे। ऐसा लगता था मानो वह कहीं दूर से चल आ रहे हों। इनमें से एक साधू शेष तीन से दूर टीले के ढाल पर खड़ा हुआ था। साधू की आयु लगभग पच्चीस वर्ष थी। मुख की सुन्दरता आँखों का तेज और चमकते हुए भाल का गौरव असाधारण था। इस यौवन के प्रथम प्रहर में ऐसे सुन्दर पुरुष ने ऐसा अखंड वैराग्य भरा जीवन क्यों अपनाया—यह समस्या देखने वाले के लिए समझनी कठिन थी।

साधू की आँखें विशाल तेजस्वी और गहन थीं। उसने कुछ देर गगनचुम्बी गढ़ के बुर्जों की ओर देखा फिर नाव में बैठकर खाई पार करते हुए मनुष्यों को निहारा और फिर मुड़कर त्रिभुवनपाल सोलंकी द्वारा निर्मित विशाल और भव्य महादेव सोमनाथ के मन्दिर, शिखरों को देखने लगा।

जब इन सबसे सन्तोष प्राप्त न हुआ तो वह नदी की ओर देखने लगा। जहाँ वह खड़ा था उससे नीचे गौरवशाली रुद्र-कन्या नर्मदा की गम्भीर पतित-पावन तरगें बाल सूर्य की किरणों में थिरकती सदय भाव भरी आतुरता से भृगु के इस पवित्र धाम का आलिंगन कर रही थी।

कोई त्रिकालज्ञ होता तो उसे अनंत दर्पण रूपी इन तरंगों में आर्यावर्त के अनेकों उत्थान और पतन प्रतिबिम्बित होते दिखाई पड़ते। इन तरगों ने आर्यों के नाम से भी अनभिज्ञ इतिहासकाल में नागलोक के वीरों को स्नान कराया था। इन तरगों ने हैहय श्रेष्ठ सहस्रार्जुन की प्रचंड भुजाओं को अर्घ्य दिया था और हैहयों का वध कर करके तृप्ति को प्राप्त परशु को स्वच्छ करके उनकी जामदग्नेय की कालाग्नि सदृश मुख मुद्रा को शान्त किया था। समस्त भारत को एकता के सूत्र में बाँधकर वानप्रस्थ धारण किए हुए भगवान कौटिल्य के पातक धोकर इन ही तरगों ने उनकी आत्मा को शुद्ध किया था।

इन तरगों ने मालवा की जल क्रीड़ा भोजा की सुकुमार नारियों का अग-लालित्य और ग्रीक योद्धाओं का स्नायुबद्ध सौंदर्य देखा था। सिकन्दर की थकी हुई सेना का निश्वास सुना था। दद्दा की दुर्जय राज्य को देखा था और त्रिलोचनपाल के गजराजों के दर्शन किए थे तथा महान सेनापति बारप का बल देखकर आश्चर्य किया था। इन तरंगों ने लाट देश के स्वतन्त्रता-सूर्य को डूबते हुए देखा था पाटन के मूलराज सोलंकी के पुत्र चामुण्ड की विजयी सेना की गर्व भरी तुरही सुनी थी।

साधू का यह सब सोचने का अवकाश नहीं था नर्मदा की तरगें उस केवल सूर्य की सुनहरी किरणों से खेलती हुई दिखाई पड़ रही थीं।

वह तो केवल अपनी समस्या पर विचार कर रहा था।

त्रिभुवनपाल को लाट को गुजरात बनाने की राजनीति तथा वह कारण जो उस बरबस ही यहाँ ले आया था।

अनायास ही उसकी दृष्टि उस जहाज पर जिसने अभी अभी लगर डाला था पड़ी। जहाज से उतरते हुए एक यात्री को उसने देखा और मुख पर सन्तोष के भाव उभर आए। वह तनिक मुस्कराया।

सम्भवत इसी यात्रा को देखकर उसी साधु का दूसरा साथी निकट आता हुआ बोला 'भूरी जी मेहता का आँबड़ । इतना कहकर वह युवक साधु का मुख देखकर रुक गया।

युवक साधु ने मीठे परन्तु तलवार की धार जैसे तीक्ष्ण स्वर में कहा विजयचन्द्र जी ! किसी का नाम सुन से क्या लाभ है ?

विजयचन्द्र ने मेहता का आँबड़ जिस यात्री को सम्बोधन किया था—वह मजबूत काठी का युवक योद्धा था। उसके कानों के कुण्डल और हाथों के कंगन, समृद्धि का—लम्बा भाला तथा पीछे चलते हुए सेवक द्वारा लिया हुआ धनुष शौर्य का साक्षी था। पीछे और भी कई सैनिक उसका सामान लेकर आ रहे थे। आंबड़ अथवा शिष्ट भाषा में कहें तो आम्रभट के साथ एक काला ठिगना परन्तु मोटा ब्राह्मण भी चल रहा था उसकी त्वचा पक्के काले संगमरमर जैसी थी और कपाल पर चन्दन का त्रिपुण्ड काले पत्थर के शिवलिंग की स्मृति जागृत करता था। उसके सिर पर कनटोपी तथा कंधे पर कम्बल था।

हर-हर भोलानाथ आखिर जीत जी भृगुकच्छ देख ही लिया।

हँसकर आम्रभट ने कहा महाराज अब तो हमें अलग अलग होना है। हो सके तो फिर मिलिएगा।

'इसमें चिन्ता की क्या बात है ? विधि का लेख होगा तो मिले बिना छुटकारा कहाँ है ? यहाँ से ऊब गया तो खम्भात हो जाऊँगा। बहुत हुआ। ईश्वर की कृपा हुई तो अब फिर सोरठ नहीं जाना पड़ेगा।

आम्रभट मुस्कराया मणिभद्र जी अपनी बहन के यहाँ कितने दिन ठहरोगे ?

जितने दिन तक हर-हर भोलानाथ सोमनाथ भगवान की कृपा हो

तो जीवन भर। ब्राह्मण ने आत्म-सन्तोष से कहा—बहन तो बहन ही है। हम एक दूसरे के बिना जीवित कैसे रह सकते हैं ?

आम्रभट सोच रहा था कि स्वरूपवान भाई की बहन कैसी होगी वह बोला परन्तु आपके बहनोई ?

आम्रभट की दृष्टि साधुओं पर पड़ी। फलस्वरूप उसने अपना वाक्य अधूरा ही छोड़ दिया। साधु का मुख पलक मारते ही गम्भीर हो गया और वह आम्रभट को इस प्रकार देखने लगा मानो पहचानता ही न हो। ऐसा ही अभिनय आम्रभट ने भी किया। उस ब्राह्मण ने यह सब न देखते हुए अपनी तरंग में कहा मेरा बहनोई आहा भगवान भला करे। फिर साधु की ओर उंगली से संकेत करके कहा, यह कहाँ से अच्छे शकुन में आ मिले। उसके चेहरे पर हँसी खेल गई।

उसकी बात पर ध्यान न देकर आम्रभट ने साधुओं को नमस्कार करके पूछा महाराज पाटन कब खुलेगा ?'

युवक साधु ने उत्तर देकर प्रश्न किया खुलने ही वाला है तुम कहाँ से आ रहे हो ?

वनस्थली से आ रहा हूँ महाराज जयसिंह देव का भट्ट हूँ और भृगुकच्छ के कुशल के लिए सन्देश लेकर आया हूँ। महाराज कहाँ से विचरण कर आ रहे हैं ?

हम वटपद्र (बड़ौदा) से चले हुए हैं। इतना कहकर युवक मणिभद्र साधु को सम्बोधित कर बोला प्रियवर तुम्हारा आगमन कहाँ से हुआ है ?

प्रियवर ने हाथ आसमान की ओर उठा दिए अरे हम आए हैं बड़ी दूर से।

यह सुनकर सभी हँस पड़े।

आम्रभट ने कहा सोमनाथ पाटन से पधार रहे हैं मणिभद्र जी बड़े ही आनन्दी जीव हैं।

यह सुनकर हँसते हुए मणिभद्र ने तत्त्वज्ञान उच्चारण किया। 'सारा

ससार ही बस आनन्दमय है समभे साधु महाराज । हम तो जहाँ जा पहुँचे वहीं घर है । अपने राम तो आनन्द में रहना खाना-पीना गायत्री का जाप करना जानते हैं । हमारे बला से चाहे सारी दुनियाँ मक्ख मारती रह । हर हर महादेव ! पधारिए महाराज—जय सोमनाथ । इतना कहकर अपने भारी भरकम शरीर को ठेलते हुए मणिभद्र प्राचीन भृगुकच्छ की ओर मुड़े और असाधारण चाल स चल पड़े ।

कुछ क्षण तक आम्रभट और युवक साधु मौन खड़ रह । सम्भवत दोनों एक ही बात सोच रहे थे कि परिचय किया जाए अथवा नहा ।

परन्तु आम्रभट ने प्रगट में यह वाक्य क । आप कहाँ ठहरग ?

दवभद्र सूरि महाराज क उपाश्रय में और तुम ?

नगर सठ के यहाँ ! इतना कहकर आम्रभट ने नमस्कार कर युवक साधु स विदा ली ।

## २

वहाँ से थोड़ी दूर पर खड़े एक नागरिक से आम्रभट न पूछा—भाई दुगपाल गढ़ कब खोलेंगे ?

'कहाँ स आना हुआ है ?

वामनस्थली स । दुगपाल महाराज गढ में ही हो न ?

नहीं अब तो वह प्राचीन नगर में रहत है।

कहाँ ?

साम्बा बहस्पति क बाड़े में ।

कितनी दूर है ?

इस रास्ते स चल जाओ । दायें हाथ चौक पड़ेगा वहाँ पूछ लना, कोई भी बता देगा ।

और नगर सेठ कहाँ रहते है ?

'वह ज़रा दूर रहते हैं—पट्टनी चौक में। मैं वहीं जा रहा हूँ।' उस नागरिक ने कहा।

'कृपा करके मेरे आदमियों को वहाँ तक पहुँचा देना—हमीर!' वाग्भट ने अपने आदमी को सम्बोधित किया तू इनके साथ चला जा, और सेठ तेजपाल को मेरे आने की सूचना दे। मैं दुर्गपाल से मिलकर आता हूँ।

आज्ञा पाकर उसके अनुचर नागरिक के साथ चले गए। क्षण मात्र के लिए एकान्त पाकर वाग्भट के मन की अभिलाषा मुख पर प्रकट हुई। उसने जाते हुए अपने अनुचरों को निहारा।

बचपन से ही उसका जीवन रसमय था। सौभाग्यशाली बालक की भाँति उसे माँ बाप का लाड़-प्यार मिला था शिक्षा मिली थी और अब वह पाँच वर्षों से सम्मानित योद्धा की प्रतिष्ठा से युद्ध में भी भाग लेने लगा था—परन्तु उसका रसिक स्वभाव शान्ति का आनन्द लेने के लिए आतुर था। कल्लोल करती हुई नर्मदा की लहरें गगनचुम्बी मन्दिर के शिखर प्रभात के आनन्द में डूबा हुआ नगर और प्रियतमा। तेजपाल सेठ की पुत्री उसकी भावी पत्नी थी—उस प्रियतमा से साक्षात की आशा ने मन में कोमल भावनाओं का ज्वार भर दिया। परन्तु कर्तव्य महाराज के आदेश और पिता की आज्ञा ने भावनाओं का ज्वार रोक दिया। एक असमय नि श्वास लेकर वह गाँव की ओर बढ़ा।

उसके तेजस्वी मुख—आभूषणों से सज्जित शरीर तथा प्रभावशाली व्यक्तित्व से प्रभावित दूकान खोलने वाले व्यापारी उसे पीछे मुड़ मुड़ कर देख रहे थे परन्तु उन पर दृष्टि न डालकर वाग्भट सामन्त बृहस्पति का बाड़ा पूछता हुआ आगे बढ़ा।

रिवाज के अनुसार उसे बन्दरगाह पर ठहरना चाहिए था अपना आदमी भेजकर दुर्गपाल को अपने आगमन की सूचना देनी चाहिए थी, और तब पालकी में बैठकर नगर प्रवेश करना चाहिए था। ऐसा करना उसकी तथा उसके पिता की प्रतिष्ठा के अनुकूल था। परन्तु वाग्भट

स्वभाव से सरस और हृदय से उमंगी जीव था। टीमटाम उसे पसन्द नहीं थी। अलबत्ता उसके स्वभाव का परिणाम यह हुआ कि चलते चलते वह इस अपरिचित नगर का मार्ग भूल गया।

इस समय वह एक ब्राह्मण मुहल्ले में था। साधारण घरों की बस्ती थी। एक घर से वेदोच्चार का स्वर सुनाई दे रहा था। यहीं कहीं था साम्बा वृहस्पति का बाड़ा। आम्रभट को आश्चर्य हुआ क्या इसी बस्ती में लाट का दुर्जय योद्धा भृगुकच्छ का दुर्गपाल महाराज त्रिभुवन पाल का परममित्र किन्तु उसके प्रतापी मन्त्री पिता का शत्रु रहता है। वह तिरस्कार से तनिक मुस्कराया कहाँ उसके पिता का पाटन का महल वनवती और सम्मात के भव्य प्रासाद और कहाँ इस सत्ताधीन का भोपड़ा? आसपास के आवास खुले हुए थे परन्तु कोई व्यक्ति दिखाई न पड़ा। केवल आवासों के द्वारों पर बंधी हुई गायें नीरस आँखों से आगन्तुक को निहार रही थीं। वह सोच रहा था दुर्गपाल का ठिकाना पूछा जाए तो किससे?

घण्टानाद से प्रतीत होता था कि पास ही महादेव का मन्दिर है। वहा कोई होगा यह सोचकर वह उसी ओर बढ़ा।

ज्यों ही वह मन्दिर की ओर बढ़ा ठिठककर खड़ा रह गया—उसकी दृष्टि मन्दिर के द्वार से उसी ओर आती हुई एक स्त्री पर पड़ी। आश्चर्य से उसकी आँखें खुली रह गईं। उसे वह स्त्री नहीं देवांगना प्रतीत हुई। प्रत्येक भंगिमा में आकर्षण था प्रत्येक अंग में लालित्य था पावों की अंगूठे से निकलती हुई कमल की डंडी सदृश्य पर की उंगलियों से लेकर माथ के केश सदृश्य केशों की भव्यता तक अपूर्व और अद्भुत सौन्दर्य था। उस स्त्री की आँखों में मेनका जैसा मद था और ऋषिवरों का मन सुमाने वाली मोहकता थी। युवक के हृदय को इस दिव्य सौन्दर्य ने एक बार मूर्छित कर दिया।

वह उषा की भांति उज्ज्वलता का प्रसार करती हुई निकट आई। आम्रभट की आँखें मुग्ध हो गई। केवल एक कदम दूर वह रुकी आँखों

'वह जरा दूर रहते हैं—पट्टनी पौर में। मैं वहीं जा रहा हूँ।' उस नागरिक ने कहा।

'कृपा करके मेरे आदमियों को वहाँ तक पहुँचा देना—हमीर!' आम्रभट ने अपने आदमी को सम्बोधित किया तू इनके साथ चला जा और सेठ तेजपाल को मेरे आने की सूचना दे। मैं दुगपाल से मिलकर आता हूँ।

आज्ञा पाकर उसके अनुचर नागरिक के साथ चले गए। क्षण मात्र के लिए एकान्त पाकर आम्रभट के मन की अभिलाषा मुख पर प्रगट हुई। उसने जाते हुए अपने अनुचरों को निहारा।

बचपन से ही उसका जीवन रसमय था। सौभाग्यशाली बालक की भांति उसे माँ बाप का लाड़-प्यार मिला था शिक्षा मिली थी और अब वह पांच वर्षों से सम्मानित योद्धा की प्रतिष्ठा से युद्ध में भी भाग लेने लगा था—परन्तु उसका रसिक स्वभाव शान्ति का आनन्द लेने के लिए आतुर था। कल्लोल करती हुई नर्मदा की लहरें गगनचुम्बी मन्दिर के निखर प्रभात के आनन्द में डूबा हुआ नगर और प्रियतमा। तेजपाल सेठ की पुत्री उसकी भावी पत्नी थी—उस प्रियतमा से साक्षात की आशा ने मन में कोमल भावनाओं का ज्वार भर दिया। परन्तु ...व्य महाराज के आदेश और पिता की आज्ञा ने भावनाओं का ज्वार ... दिया। एक असमय निःश्वास लेकर वह गांव की ओर बढ़ा।

उसके तेजस्वी मुख—आभूषणों से सज्जित शरीर तथा प्रभावशाली ...त्व से प्रभावित दूकान खोलने वाले व्यापारी उसे पीछे मुड़-मुड़ ...ख रहे थे परन्तु उन पर दृष्टि न डालकर आम्रभट साम्बा ...ति का बाड़ा पूछता हुआ आगे बढ़ा।

...वाज के अनुसार उस बन्दरगाह पर ठहरना चाहिए था अपना ...भजकर दुगपाल को अपने आगमन की सूचना देनी चाहिए थी ... पालकी में बैठकर नगर प्रवेश करना चाहिए था। ऐसा करना ...ा उसके पिता की प्रतिष्ठा के अनुकूल था। परन्तु आम्रभट

स्वभाव से सरल और हृदय से उमगी जीव था। टीमटाम उसे पसन्द नहीं थी। अलबत्ता उसके स्वभाव का परिणाम यह हुआ कि चलते चलते वह इस अपरिचित नगर का मार्ग भूल गया।

इस समय वह एक ब्राह्मण मुहल्ले में था। साधारण घरों की बस्ती थी। एक घर से वेदोच्चार का स्वर सुनाई दे रहा था। यहीं कहीं था साम्बा वृहस्पति का बाड़ा। आम्रभट को आश्चर्य हुआ क्या इसी बस्ती में लाट का दुर्जय योद्धा भृगुकच्छ का दुर्गपाल महाराज त्रिभुवन पाल का परममित्र किंतु उसके प्रतापी मन्त्री पिता का शत्रु रहता है। वह तिरस्कार से तनिक मुस्कराया कहाँ उसके पिता का पाटन का महल कर्णवती और खम्भात के भव्य प्रासाद और कहाँ इस सत्ताधीश का झोंपड़ा? आसपास के आवास खुले हुए थे परन्तु कोई व्यक्ति दिखाई न पड़ा। केवल आवासों के द्वारों पर बंधी हुई गायें नीरस आँखों से आगन्तुक को निहार रही थीं। वह सोच रहा था दुर्गपाल का ठिकाना पूछा जाए तो किससे?

घण्टानाद से प्रतीत होता था कि पास ही महादेव का मन्दिर है। वहां कोई होगा यह सोचकर वह उसी ओर बढ़ा।

जसे ही वह मन्दिर की ओर बढ़ा ठिठककर खड़ा रह गया—उसकी दृष्टि मन्दिर के द्वार से उसी ओर आती हुई एक स्त्री पर पड़ी। आश्चर्य से उसकी आँखें खुली रह गईं। उसे वह स्त्री नहीं देवांगना प्रतीत हुई। प्रत्येक भंगिमा में आकर्षण था प्रत्येक अंग में लालित्य था पांवों की अंगूठे से निकलती हुई कमल की डंडी सदृश्य पर की उंगलियों से लेकर सांप के फन सदृश्य केशों की भव्यता तक अपूर्व और अद्भुत सौंदर्य था। उस स्त्री की आँखों में मेनका जैसा मद था और ऋषिवरों का मन लुभाने वाली मोहकता थी। युवक के हृदय को इस शिष्ट सौन्दर्य ने एक बार मूर्छित कर दिया।

वह उषा की भांति चंचलता का प्रसार करती हुई निकट आई। आम्रभट की आँखें मुग्ध हो गईं। केवल एक कदम दूर वह रुकी आँखों

में भलकते हुए आश्चर्य सहित उसने पूछा, किससे काम है ?

युवक के कानों में गौरव संगीत गूँजा। उसने शिथिलता अनुभव की और एक हाथ पीछे करके दीवार का सहारा लिया।

युवती युवक की घबराहट देखकर मुस्कराई। युवक का अचेत हृदय उसके हास्य के प्रभाव से जाग्रत हुआ मैं साम्बा बहस्पति का ।

हाँ। बस इतना कहकर युवती पास वाले मकान में जाकर अदृश्य हो गई।

तब ग्रामभट को ऐसा लगा जैसे पृथ्वी पर प्रलयकाल का अंधकार उतर आया हो। बन्द होते हुए द्वार में अदृश्य होती हुई सुन्दरी मानो उसका हृदय साथ लेती गई।

शरीर की सुध बुध न रही। वह कहाँ है किस लिए यहाँ खड़ा है—किस काम के लिए वह अमुकच्छ आया था—वह सब भूल गया। उस ऐसा अनुभव हुआ कि उसका हृदय उसका जीवन और उसकी समस्त आशायें सब उस दरवाजे के पीछे जाकर छुप गई हैं।

किसे पूछते हो भाई ? एक आवाज सुनकर वह चौंका। पास ही के घर स एक विद्यार्थी हाथ में आचमनी पात्र लिए हुए निकला। उसे एसा लगा कि वह कुछ पूछ रहा है।

ऐं। बड़ी कठिनता से अपने मस्तिष्क को स्थिर करके उसने विद्यार्थी की ओर देखा।

हैं क्या किसीसे मिलना है ?

यही प्रश्न पहले भी पूछा गया था उस स्वर की मीठी स्मृति से विभोर होकर ग्रामभट ने कहा—दुर्गपाल से।

'अरे दुर्गपाल महाराज से मिलना है वह तो उस तरफ रहते हैं।

तो क्या यह साम्बा बहस्पति का बाड़ा नहीं है ?'

यह पुराना बाड़ा है। महाराज तो नए बाड़े में रहते हैं। आइए मार्ग बताता हूं।

परन्तु मन तो बन्द द्वार में अटका था। पांव नहीं उठे। संकेत से

उस द्वार को दिखाकर पूछा—यह घर किसका है ?

यह तो पाठशाला है क्यों ?

कुछ नही वसे ही पूछ लिया था।

२

भ्राम्रभट भ्रात्म विस्मत सा विद्यार्थी के पीछ पीछ चल दिया। थोड़ी दूर चलने के बाद साम्बा वृहस्पति का नवीन व डा भ्रा गया।

यहाँ घर छोटे ही थे भ्रलबत्ता नए थ वेदपाठ के उच्चारण के स्थान पर भ्राम्रभट ने वहाँ घोडों के हिनहिनाने की ध्वनि सुनी। यहाँ के घरा के भ्रांगन में जुगाली करती गायें नहीं थी उनक स्थान पर यहाँ राजकर्मचारियों की चहल-पहल थी।

भ्राप उस रास्ते से भ्रन्दर जाइएगा वहाँ महाराज मिलेंगे। इतना कहकर विद्यार्थी लौट गया।

परन्तु भ्रागे चलने का उत्साह उसम नही था। एकबारगी वह फिर चौंका जब एक सनिक ने भ्राकर उससे पूछा—भट्ट जी किमीसे मिलना है ?

मुझे मुझे दुर्गपाल महाशय स मिलना है।

भ्रन्दर भ्राइए। नम्रवाणी में भट ने कहा।

उस द्वार के भ्रन्दर एक लिपा-पुता चबूतरा था भ्रौर उस पर बठ हुए कितने ही भ्रादमी वार्तालाप में निमग्न थे। कुछ सनिक सुभट भी थे।

यह सनिक (भट) भ्राम्रभट सहित एक प्रौढ सैनिक के निकट पहुँचा भ्रौर पूछा रुद्रमल जी महाराज क्या कर रहे हैं ?

सोमनाथ पाटन से एक ब्राह्मण भ्राया है उससे बातें कर रहे हैं। ।

सोमनाथ पाटन का नाम सुनकर म्राम्रभट में चेतना जगी। पल मात्र में उसके निश्चेतन हृदय में चतना म्रा गई।

रुद्रमल ने पूछा 'यह भटजी कौन हैं ? साथ ही उसने म्राम्रभट को नमस्कार किया।

मुझे दुर्गपाल महाराज से मिलना है।

कहाँ से पधारे हैं ?

'वंथली से ! महाराज की म्राज्ञानुसार।

महाराज म्रा गए क्या ?

हाँ महाराज मीनलदेवी—सब म्रा पहुँचे हैं।

म्रापका 'ंम नाम ?

म्राम्रभट ! दुगपाल महाराज को कृपया सूचित करें कि उदा मेहता का पुत्र म्राम्रभट महाराज का सदेश लेकर म्राया है।

उदा मेहता मत्री महाराज ! क्षणमात्र के लिए रुद्रमल ने शका स म्राम्रभट को निहारा ! परन्तु दूसरे क्षण ही उसकी शका विश्वास में परिणित हो गई। म्राम्रभट का रूप म्राभूषण सस्कारी म्रौर म्राकर्षक व्यक्तित्व उसके कथन की सत्यता का प्रमाण था। मान प्रदर्शित करते हुए वह बोला 'पधारिए पधारिए ! इस प्रकार म्रकेले ही क्यों कब म्राना हुम्रा ?

मैं सीधा ब दरगाह स म्रा रहा हूँ। साथ के म्रादमियों की यहाँ कुछ उपयोगिता न थी इसलिए उन्हें नगर सेठ के यहाँ भेज दिया है।

म्राइए विराजिए ! मैं म्रभी स्वयम् महाराज को म्रापके म्रागमन की सूचना देता हूँ। एक पल का भी विलम्ब न होगा।

म्राम्रभट पास ही रखे गए तकिए के सहारे बठ गया म्रौर रुद्रमल शीघ्रता से म्रन्दर चला गया।

इससे पूव कि वह फिर उसी सुन्दरी की स्मृति में खो जाए रुद्रमल लौट म्राया म्रौर बोला 'पधारिए भट जी !'

राजकीय जीवन ! एक म्रप्रिय निश्वास छोड़कर म्राम्रभट उठा

और मन को सावधान होने की सूचना दी। भृगुकच्छ के इस दुर्गपाल के शौर्य की उसने बड़े-बड़े योद्धाओं के मुख से सुनी थी। उसका कुशल राजनीति के विषय में उसने अपने पिता जसे राजनीतिज्ञ से सावधान रहने का आदेश पाया था। सम्पूर्ण देश में प्रसिद्ध महामात्य मुंजाल जसे महापुरुष भी इस दुर्गपाल की मुक्तकंठ से प्रशंसा करते थे और त्रिभुवन को पग में करने वाले स्वयम् जयसिंह देव महाराज भी इसका नाम लेते समय किञ्चित भयभीत हो जाते थे।

उस मनुष्य के पास यह अनुभवहीन युवक आया था। ऐसे काम के लिए जिसे करते जाने की बात से वहाँ के बड़े-बड़े महारथी भी कांप उठे थे। उसने अपने क्षेत्र को दबाने का यत्न किया और सफल भी हुआ। वह महामात्य उदा मेहता का पुत्र था—कूटनीतिज्ञों से भेंट और समागम उसकी नित्य दिनचर्या थी।

जिस कक्ष में उसने प्रवेश किया वहां खूब प्रकाश था और इससे पूर्व की वह उस प्रकाश में सामने ही झूले पर बैठे व्यक्ति को भली भाँति देख सके वह व्यक्ति झूले से उतरकर आगे बढ़ा और आम्रभट के स्नेह से दोनों हाथ पकड़कर ममत्व पूर्ण वाणी में कहा अरे उदा मेहता का आवडा ?

इस वाक्य का कहने वाले का चेहरा वह भली भांति देख भी न पाया था कि उससे पूर्व ही उसकी दृष्टि खण्ड के पिछले द्वार की ओर जा पड़ी। वही परिचित एड़ी-नेवर एडी देखकर उसने मन पर छा जाने वाली उस अज्ञात सुन्दरी को पहचान लिया। परन्तु दूसरे ही क्षण उसने अपने आपको सम्भालते हुए अपने स्वागत करने वाले की ओर ध्यान दिया।

कधे पर छूटी हुई मुक्त शिखा से सुशोभित मुख खूब लम्बा और भरा हुआ बदन छोटी-छोटी मूछें गुरु महराज की सी नुकीली नाक चमकते हुए चंचल नेत्र पल मात्र में आम्रभट ने उस व्यक्ति की

महाराज को भजा।

यह तो मुझे मालूम है। खेंगार बड़ा विनोदी है। परन्तु महाराज ने सायले से थानस्थली तक तो जीत ही लिया है—अब काक की क्या जरूरत है ?

महाराज ने प्रतिज्ञा की है कि इस महीने के अंत तक या तो जूनागढ़ नहीं या फिर पाटन नहीं।

काक मुस्कराया, महता मिले थे ?

हाँ उन्होंने भी कहलवाया है कि श्रीमान् ने पन्द्रह वर्ष पहले जो वचन महाराज को दिया था उसका पालन करें।

क्या ?

यही कि अगर महाराज आज्ञा दें तो आप आकर खेंगार को नीचा दिखायें।

वंस मोर्चे का क्या हाल है ?

जिस दिन मैं चला हूँ उसी दिन खेंगार ने छापा मारा था। हमारे पाँच सौ आदमी मारे गए। परशुराम जी बाल-बाल बचे।

यह बात है अच्छा और कुछ कुछ सेना साथ मगाई है ?

नहीं मुंजाल महता ने कहा है कि आप अकेले ही आवें—सेना की आवश्यकता नहीं है और लीलादेवी ।

ऐं ? काक चौंका।

लीलादेवी ने भी संदेश भजा है।

क्या ?

कि यदि आप नहीं आए तो वह स्वयम् भृगुकच्छ आयेंगी ?

किसलिए ?

यह तो मैं नहीं कह सकता। जब मैं उनके सम्मुख पहुँचा तो वह बहुत ही चिन्तातुर थी।

लीलादेवी लाट के सोलंकियों की पुत्र थी लाट को गुजरात

में मिलाने की राजनैतिक आवश्यकता के हेतु स्वयं काक ने लीला का विवाह जयसिंह देव महाराज के साथ कराया था।

'लगता है मेरे प्रति भाव कुछ बढ़ गया है ?

भाव कभी कम नहीं था। यह कहकर बाग्भट ने काक को सम्मानपूर्ण दृष्टि से देखा।

तलवार की धार जैसी तीक्ष्ण दृष्टि से काक ने बाग्भट को देखा तुम्हारा सामान कहाँ है ?

'मैंने अपने आदमियों को नगर के सेठ के यहाँ भेज दिया है।

अच्छा ठीक बात है। तुम तो उसके जमाई होने वाले हो न ? अच्छा जाओ मैं जाने की तयारी करता हूं। दरअसल ओबड़ महता के लिए पालकी मगाओ। यह आदेश देकर काक ने बाग्भट से विदा ली।

मन में एक ही प्रश्न था 'क्या इस आदेश में उन्हें मेहता की आशंका है ?

इसी गम्भीर सोच विचार में व्यस्त मधुकच्छ का दुर्गपाल धीमे धीमे चलता हुआ अन्दर गया।

## ४

मंजरी से मिलने मणिभद्र अन्दर पहुंचे।

मंजरी से मणिभद्र का नाता यह था कि वह उनके गुरु की दौहित्री थी। एक बार वह किसी कारण से जूनागढ़ आई थी तब इस शान्त एवं सरल जीवन में एक हलचली सी मच गई थी। विवाहिता स्त्री पर दृष्टि न डालना धर्म का एक उचित सिद्धान्त है और गुरु की पुत्री की पुत्री शिष्य के लिए भानजी के समान था—यह शास्त्र वचन है। परन्तु मन से कौन जीते। मंजरी को देखकर इन विप्रवर के हृदय में 'विचित्र

भावनाओं का सचार हुआ। जीवन रसमय लगने लगा भोग एवं मोदक से मन भर गया। सोते जागते हर समय गुरु-दौहित्री के दर्शनों की इच्छा मन में रहने लगी।

तब वह जैसे आई थी वैसे ही अपने पति के साथ लौट गई। जिस प्रकार मेघों से आच्छादित आकाश के तिमिर में से ध्रुव तारा चमके उस प्रकार मणिभद्र के भोग और मूलग्रस्त जीवन में वह चमकती ही रही लोप न हो सकी।

वह निशि दिन भृगुकच्छ जाने के लिए तड़पते थे। नींद में बस भृगुकच्छ के ही स्वप्न आते थे। परन्तु बाधा यह थी कि जजमान सब जूनागढ़ में ही थे और और कभी जूनागढ़ के अतिरिक्त कहीं और न गए थे न रहे थे—इसलिए विदेश के नाम से उन्हें भय लगता था। दिन मास और वर्ष—फिर वर्ष बीत गए। मंजरी के मुख दर्शन प्राप्त करके मोक्ष प्राप्त करे या जूनागढ़ ब्रह्म भोज का विलास भोगें ? इन दो सहशों के बीच फंसी ब्राह्मण की मुमुक्षु आत्मा लड्डओं के विलास में ही आनन्दमय हो गई।

इस प्रकार पन्द्रह वर्ष बीते।

पन्द्रह वर्ष बाद जूनागढ़ के खेंगार की रानी ने मणिभद्र को भृगुकच्छ जाने की आज्ञा दी। जिस प्रकार ध्रुव को सौतेली माँ के कटु बोल सुनकर ईश्वर प्राप्ति का मार्ग दिखाई दिया था उसी प्रकार यह आज्ञा पाकर उसे भी मोक्ष का मार्ग प्राप्त हो गया। उनके गोल-मटोल शरीर को शोभा न दे ऐसी शीघ्रता से रानी की आज्ञा सिर माथे पर चढ़ाकर उन्होंने जूनागढ़ छोड़कर भृगुकच्छ की यात्रा की।

घर के भीतरी खण्ड में एक सात वर्षीय कन्या एक शिशु का पालना खींचकर उसे झुला रही थी। मणिभद्र ने पहले उसे देखा न था परन्तु फिर भी यह पहचानने में असुविधा हुई। कली ने फूल का रूप धारण किया ! कन्या की आकृति उनके हृदय में अंकित गुरु-दौहित्री के चित्र जमी थी—वही नाक वही आँखें—अन्तर था तनिक रंग का। मंजरी खूब गोरी

थी और कन्या तनिक सांवली। हर्षातिरेक से मणिभद्र ने सम्बोधित किया बेटी तरी मां कहां है ?

कौन ? लड़की चौंकी।

मैं मैं हूँ तेरा मामा। मणिभद्र हँसा और अपने स्वरूप से भयभीत कन्या को उठाकर हृदय से लगा लिया।

अरे भाई जाग जाएगा।

'अच्छा तो यह तेरा भाई है। मणिभद्र ने कन्या को छोड़कर पालन में से बालक को उठा लिया।

अइयो रे राजा बेटा। इसका क्या नाम है बेटा ?

'इसका नाम है बसाई। इस तवे जैसे श्याम वर्ण मामा से भयभीत सी कन्या धीरे धीरे पीछे हटती हुई बोली।

'क्या ?

'बसाई।

इस विचित्र नाम को मस्तिष्क में बसाने का प्रयत्न करता हुआ मणिभद्र धीरे से बोला 'बौ—बौ—बा—स—रि।

इस नाम को धारण करने वाले शिशु में बहुत जितना धीरज न था। अभी आँखें खोलकर उसने इस नए मामा को निहारा और उसमें पूर्व परिचय का कोई चिन्ह न पाकर ऊंची आवाज में रो पड़ा।

वातावरण में आनन्द भरकर उन्मुक्त हास्य से मगन हो हाथ की झोला बना मणिभद्र बोलने लगा— उल्लू—रु—भाई रे—

वार्तालाप के आगे बढ़ने से पूर्व ही अन्दर से आवाज आई— महाश्वेता क्या हुआ ?

मणिभद्र घूमा और पन्द्रह वर्ष पश्चात मंजरी को देखा। बहन ?

मंजरी पहले के समान ही तेजस्वी एवं सुन्दर थी। पन्द्रह वर्षों के प्रताप से उसकी रेखाएं भर आई थीं उसके मुख का सौन्दर्य पूर्णिमा के चन्द्रमा के समान सम्पूर्ण हो चुका था और उसके गर्व भरे नेत्रों से अमृत की वर्षा हो रही थी।

—

वह मणिभद्र को देखकर विस्मित हो गई किन्तु उसके घूमने पर वह उसे पहचान गई ।

कौन ? भाई मणिभद्रजी ?

हाँ मैं ही मैं ही, बहन मैं ही । इतना कहकर जल्दी से मणिभद्र ने बच्चे को मंजरी के हाथों में दे दिया ।

बठो भाई ।' मंजरी पाट बिछाने लगी किन्तु मणिभद्रजी तो मान के भूखे न थे ।

बहन रहने भी दे । हम तो यह बठे ।' और मणिभद्रजी पाँव पर पाँव चढ़ाकर बठ गए ।

'आओ बेटा मेरे पास !

बालिका तो अब भी मंजरी की साड़ी के पीछे छिपी आश्चर्य में भरकर इस नवागन्तुक मामा को देख रही थी ।

वह तो नहीं आयेगा अभी तुम्हें पहचानता जो नहीं है । सब लोग अच्छे तो हैं ?

'कुशल कसी ? हर भोलानाथ ! जूनागढ़ पर तो यमराज की छाया पड़ रही है बहन ! मणिभद्र ने दुखित होकर गर्दन हिलाते हुए कहा खेंगार महाराज को चारों ओर से घेर रखा है । बस जो भोलानाथ करे वही सही ।

तो फिर यहीं चले आते न ।

मन तो प्रतिदिन यही कहता था परन्तु क्या करूँ ? जजमानवृत्ति ही जो ठहरी और युद्ध के कारण तेरहवीं और श्राद्ध का भी कोई पार नहीं । लो यह भट जी भी आ गए —

क्या मणिभद्रजी ! भेंट कर ली बहन से ?' काक ने पूछा ।

'हाँ । कहकर मणिभद्र ने कनटोपी उतार कर नीचे रख दी ।

मंजरी मुझे तुरन्त जाना होगा ।'

कहाँ ?'

'वंथली ।'

'क्यों ?

काक ने चुपचाप महाराज का आज्ञापत्र बढ़ा दिया। मंजरी ने उसे पढ़ा और लौटा दिया। मूर्ख की भाँति मणिभद्र काक से मंजरी और मंजरी से काक की ओर देखने लगा और बड़ी शीघ्रता से प्रश्न किया।

आप बदला जा रहे हैं ?

तनिक कठोर होकर काक ने इस छिछोर ब्राह्मण की ओर देखा। दूसरों की बात में बात मिलाने की मणिभद्र की आदत उसे अच्छी न लगी।

'क्यों ? स्वर में उपेक्षा थी।

'तब तो बस हो चुका ?

'क्या हो चुका ?

मैं भी बुलाने के लिए ही आया हूँ भट्टराज ! मणिभद्र ने कहा। एकाएक उसे कुछ ध्यान आया और वह भय से चारों ओर देखने लगा।

'यहाँ कोई नहीं सुनेगा किसने भेजा है तुम्हें ?

'राजकन्या ने। धीमे से वह बोला।

राजकन्या। चकित होकर काक बोलते-बोलते रुक गया। क्या क्या ?

'उन्होंने आपको जूनागढ़ बुलाया है।

घबरा कर काक पीछे हटा—'हें ?

'हाँ सब कुछ सुनाता हूँ।

काक ने आँखों-ही आँखों में स्वीकृति दी।

मुझे देवी ने चुपचाप बुलवा भेजा। डर लगने के पश्चात् मैं ब्रह्म-भोज का न्यौता होते हुए भी महल में गया जब पहुँचा तो महाराज और देवी किसी बात पर झगड़ रहे थे। महाराज की आँखें लाल हो रही थीं और देवी की आँखें सजल थीं। हर भोलानाथ ! मैं तो ऐसा घबराया कि बस ! और फिर भय भी तो नहीं पी थी।

अच्छा फिर ? काक ने अधीरता से कहा।

महाराज क्रोधित होकर चले गये और तब परिचारिका मुझे अन्दर ले गई। मैं तो थरथर कांप रहा था। हर भोलानाथ! मुझसे देवी ने पूछा — तुम्हारा ही नाम मणिभद्र शुक्ल है न? मैंने उत्तर दिया— हाँ। जगन्नाथ आचार्य के शिष्य हो न? देवी ने प्रश्न किया। हाँ देवी। मैंने उत्तर दिया। उनकी नातिन के पति से परिचित हो? उन्होंने पूछा। मुझे हँसी आ गई। हर भोलानाथ! मैं भला अपने बहनोई को न पहचानू।

फिर? काक ने बात आगे बढ़ाने का संकेत किया।

मैंने हाँ कही। देवी ने कहा—महाराज— मुझे और महाराज! महाराज! क्यों है न आश्चर्य की बात। वह बोली—तुम चुपचाप उनके पास जा सकोगे? मैं तो भाई घबरा गया। हर भोलानाथ! जूनागढ़ का ब्राह्मण भृगुकच्छ कैसे जाय? शुक्ल जी! इतना सा काम करदो। यदि मैं सोरठ की रानी रही तो जन्म भर तुम्हारा उपकार न भूलूँगी। इतना कहते कहते देवी की आँखों से आँसू झरने लगे। हर भोलानाथ! मुझे रुलाई आ गई। मैंने कहा— मेरे प्राण तक अर्पित है। हर भोलानाथ! इतना कह भोले ब्राह्मण ने अपनी आँखों के आँसू पोंछने का उपक्रम करके काक की ओर देखा। काक की आँखें स्थिर थीं। आँख की पलक ही से उसने मणिभद्र को बात पूरी करने को कहा। मंजरी की आँखें भी गीली हो गई। गला साफ कर मणिभद्र ने फिर कहना आरम्भ किया।

देवी ने कहा— शुक्ल जी! शीघ्र ही प्रभास होकर भृगुकच्छ जाओ। वहाँ जाकर काकभट से मिलकर एकान्त में कहना।

क्या?

काकभट जी! देवी ने कहलवाया है। तुमने मुझे अपनी बहन बनाया था। एक समय तुमने मेरी ओर अनेक बार मेरे राज की भी लाज रखी थी। आज तुम्हारे सिवा मेरा और कोई सहारा नहीं है अतएव जहाँ भी हो शीघ्र मेरे पास चले आओ। इसके बाद देवी ने

मेरे साथ एक सामत कर लिया। वह मुझे प्रभास तक छोड गया और फिर मैं यहाँ तक आया।

मंजरी ने काक की ओर देखा। काक विचार-मग्न था। दोनों में से कोई कुछ बोला नहीं। मणिभद्र समझ गया कि वहाँ से अब उसका जाना ही उचित है। अत वह उठ खडा हुआ।

'और कुछ ?' काक ने पूछा।

अरे हाँ—

क्या ?

अन्त में देवी ने कहा था— मैं पाटन से द्रोह नहीं करना चाहती।

मैं देवी से किस प्रकार भेंट कर सकता हूँ ?

प्रभास के निकट चोखाड है न जानते हो ?

'हाँ।

वहाँ मोती अहीर नामक व्यक्ति रहता है। उससे कहना कि मैं मणिभद्र धुवन का आदमी हूँ वह सब प्रबन्ध ठीक कर देगा।

अच्छी बात है तुम जाकर स्नान-सध्या से निपट लो।

इतना कहकर काक ने मणिभद्र को विदा किया।

५

मणिभद्र के जाने के बाद मंजरी ने निज को पुत्री को गोद में देकर उसे बाहर भेज दिया और स्वय काक के पास आकर उसके बोलने की राह देखती हुई खडी हो गई।

मंजरी ! लगता है दाल में कुछ काला अवश्य है।

मुझे भी ऐसा ही लगता है।

'नहीं तो एक ही साथ तीनों को काक की याद नहीं आती।

तीसरा कौन ?

लीला देवी।

मजरी हस पड़ी। उसने विनोद में काक के सामने आँखें गचा कर कहा— अच्छा उन्होंने भी बुलावा भेजा है ?

काक भी हँसा—'हाँ आम्रभट सदेश लाया है। तुझे लीला देवी से ईर्ष्या होती है क्या !'

'मुझे ? ईर्ष्या करना है तो लीला देवी करे कि उसे काक न मिला। भला मैं क्यों ईर्ष्या करूँ। गर्व से मजरी ने कहा।

काक ने ओठों पर उगली रखते हुए कहा— इस तरह पागलों की सी बात न कर। कोई सुन लेगा। इन्होंने भी मुझे इसी समय बुलाया है। इसमें कोई रहस्य अवश्य है। काक ने गम्भीर होकर कहा।

क्या हो सकता है। कुछ सोचा ?

यही तो समझ नहीं आ रहा है। दूसरी बातें तो कुछ-कुछ समझ में आती हैं।

वह क्या ?

जयसिंहदेव महाराज को जूनागढ़ जीतना है इसलिए काक की आवश्यकता आ पड़ी और उदा महता को भृगुकच्छ चाहिए इसलिए मुझे यहां से हटाना है।

उदा— चौंककर मजरी ने पूछा। पहले उस द्वारा दिये गए दुखों की स्मृति से उसके माथे में बल पड़ गए।

हाँ अभी उसने लड़के आम्रभट के साथ यह आज्ञा पत्र भेजा है। मेरे स्थान पर वही दुर्गपाल बनेगा।

हैं !' मजरी के चेहरे का रग सफेद पड़न लगा और उसकी वाणी काँपने लगी।

चिन्ता की कोई बात नहीं। ये लड़का तो बेचारा अच्छा है— चुटकी में पिस जाय एसा ! भृगुकच्छ में उससे कुछ होना-जाना नहीं है।

'और यहाँ तुमको—

मुझे क्या हो सकता है ? गर्व से काक हँस दिया। मेरी उपयोगिता सभी जानते हैं। और फिर लीला देवी त्रिभुवनपाल महाराज के होन कोई मरा बाल बाँका भी नहीं कर सकता। फिर इतने वर्षों में क्या मै निर्बल हो गया हूँ ? अकेले के हाथो न कितनों के छक्के छुड़ा दिये थे वह क्या भूल गई ? कहकर काक ने मजरी के गाल पर टकोर की। मजरी ने उसका हाथ लेकर दबा दिया कुछ देर तक दोनों नहीं बोले केवल दोनों के हृदय में आपस में संवाद चलता रहा।

और मै तीसरा बुलावा—?

यही सबसे अधिक पेच में डालता है। राणक देवी को मेरी सहायता की क्या आवश्यकता आ पड़ी ? यही बात समझ में नहीं आती। मेरी स्थिति तनिक बेढंगी हो जायगी।

लेकिन उससे भेंट बिना कोई चारा नहीं है क्या ?

भेंट अवश्य करूगा। फिर जो होगा देखा जायेगा। अब तू मेरे प्रस्थान की तयारी कर। मैं अन्य बातें ठीक कर लू।

मजरी ने स्नेह से काक के हाथ पर हाथ रख दिया और उसकी ओर देखने लगी।

क्यों क्या मेरा जाना भला नही लगता ? डरती है ?

बिलकुल नहीं मजरी ने कहा। मेरे कैलाश जैसे दुर्धर्ष और कालाग्नि के समान दुसह पति को हो ही क्या सकता है ? किसमें इतना साहस है कि वह मजरी की ओर उगली भी उठा सके ? प्रसन्न होकर जाओ मैं तो यही मानती रहती हूँ कि तुम दण्डनायक बनो।

इस जीवन में तो दण्डनायक बन नहीं सकता।

यह कैसे जाना ?

मुझ से जयदेव महाराज डरते हैं और पाटन के मन्त्रीगण भी घबराते हैं।

अच्छा देखना। हस कर मंजरी ने कहा। एक स्त्री ने तुम्हें लाट

के सिंहासन पर आरूढ़ होने के लिए निमन्त्रित किया था। तुमने उसे अस्वीकार कर मुझे पसन्द कर लिया। तो मुझे तुमको दण्डनायक तो बनाना ही चाहिए। मंजरी की आँखें एक साथ गर्व और प्रशंसा से चमक उठीं।

और न बन पाया तो? काक ने पूछा।

'तो समझ लेना कि पाटन की नारी में तेज नहीं रहा।'

किन्तु तेरे प्रण का क्या होगा?

मेरे प्रण की तो मैंने अभी से पूर्ति कर रखी है। तुम मेरे लिए दण्डनायक हो और सदा रहोगे।

काक ने हँस कर मंजरी का हाथ दबा दिया।

अच्छा अब मैं देवभद्र सूरिजी के उपाश्रम में हो आता हूँ। वहाँ कुछ-न-कुछ पता लगेगा ही।

उसने पगड़ी पहनी और तलवार बाँध कर बाहर आया। नमस्कार करते सुभटों को जय-जय कहता हुआ वह घोड़े पर चढ़ा और दो चार घुड़सवारों के साथ देवभद्र सूरिजी के उपाश्रय की ओर मुड़ गया।

## ६

जब साम्बा बृहस्पति के बाड़े से पालकी में बैठकर नगरसेठ के घर की ओर प्रस्थान किया उस समय भी आम्रभट के मस्तिष्क के सामने वही अपरिचित सुन्दरी ही थी।

दुर्गपाल उसे भले लगे। उनके सोरठ प्रस्थान करने पर स्वयं भृगुकच्छ का दुर्गपाल बन कर वह निश्चिन्त होकर रह सकेगा, इसमें उसे कोई सन्देह न रह गया था। पिता का उसे बार-बार सावधान करना निरर्थक लगा भृगुकच्छ की सत्ता को अपने हाथ में करना क्यों

उन्हें इतना कठिन लग रहा था यह उसकी समझ में नहीं आया।

अभी तो उस सुन्दरी को खोज निकालना ही उसका एकमात्र उद्देश्य था। बाजार से निकलते हुए उसने चारों ओर देखा किन्तु उस शरीर-विन्यास की दूसरी स्त्री उसे न दिखाई पड़ी। वैसे अप्रतिम सौन्दर्य की खोज निकालना इस गाँव में सहज तो होगा ! किन्तु कठिन भी कम नहीं होगा ! वह एकाएक महत्वशाली पुरुष जो हो गया था नगरसेठ की पुत्री के साथ उसका सम्बन्ध जो हो चुका था किन्तु मगुकच्छ से अच्छी तरह परिचित कोई विश्वासपात्र मनुष्य उसके साथ न होने के कारण यह काम अभी कठिन दिखाई पड़ा।

आँखें बन्द कर शिर तकिए पर टिका वह उस रमणी के अंगनाविन्य का अपनी आँखों के सम्मुख लाने की चेष्टा करने लगा। होठों में कैसा आकर्षक माधुर्य नाक की कैसी मनोहरी बनावट आँखों में कैसी सुन्दर भेंक मोहिनी ! आधी खिल पड़ती स्तनों की मधुर रेखाएँ पाँव तक की रेखाओं में निखरी नम्रता इन सब विशेषताओं का उसने आद्यन्त विलासी की दृष्टि से विश्लेषण किया। वह विक्षिप्त सा हो गया।

जन्म से कभी किसी ने उसकी इच्छाओं का अनादर न किया था जो माँगता था वही वस्तु तुरन्त उसे मिलती थी। उस महेता का सम्पत्ति और सत्ता दिन-दिन इस प्रकार बढ़ रही थी कि किस का क्या मजाल जो पाटण में उसे कोई भी ना कर सके यह तो विजित देश की छोटी नगर की राजधानी थी और वह स्वजन था उसका दुर्भाग्य और क्या चाहिए ?

वह स्त्री विवाहिता अवश्य थी तो क्या ! उसके बिना वह जीवित नहीं रह सकता इसलिए उसे खोजना तो पड़ेगा ही। वस्त्र और स्थान से ब्राह्मणी लग रही थी। किस धन्पाठी के मार्ग से इस अप्सरा का निर्माण हुआ होगा ? जो भी हो कौन ऐसा है जो दान और मोहन को देख न ललचा उठे ? ब्राह्मणों के प्रति उसका तिरस्कार श्रावक श्रेष्ठ के पुत्र के योग्य ही था। इन सब विचारों में मग्न होते हुए भी

शहर का व्यापार उसकी दृष्टि से बच न पाया। भृगुकच्छ में घर छोटे और मार्ग सकरे थे। मन्दिर-बहुत और जीर्णावस्था में थे। उनमें न पाटण के मन्दिरों का ठाठ था न मोढ़ेरा के मन्दिरों की सी भव्यता। फिर भी गुजरात के सभी नगरों से लाट की इस राजधानी में एक विशेषता दिखाई पड़ी। ऐसा लगता था कि सम्पूर्ण नगर बस छोटी छोटी दूकानों का ही बना हुआ है।

हर चौक में व्यापारियों की ही बस्ती अधिक थी। मुनीम कान में कलम खोंसे कन्धे पर थैलों को धरे लिए इधर उधर दौड़ धूप कर रहे थे और माल से भरी गाड़ियों की शृंखला चली ही जा रही थी। इस प्रकार का जीवन कुछ अंशों में खंभात में भी था किन्तु इस नगर की रेल पेल के सामने तो खंभात उजाड़ प्रतीत हुआ। इसी कारण आम्रभट की पालकी उठाने वाले वेग से न चल पा रहे थे कहीं-कहीं तो उन्हें रुक जाना पड़ता था। इससे आम्रभट की विचार शृंखला बार बार टूट पड़ती थी और उसका जी तिलमिला उठता था।

आम्रभट को इस नगर में कई बातें बड़ी विचित्र लगीं। उसके जैसा महत्वशाली व्यक्ति पालकी में बैठकर चला आ रहा था किन्तु किसी को उसकी ओर ध्यान देने का भी अवकाश नहीं था नमस्कार करने की बात तो अलग रही। नागरिक इतने विनयहीन थे कि अपने काम को छोड़कर किसी दूसरी वस्तु की ओर ध्यान तक नहीं दे सकते थे।

वह सोचने लगा कि खंभात में रुपया इतना है कि समाता नहीं फिर भी उससे तिगुने बड़े इस बन्दरगाह में क्यों कुछ दिखाई नहीं पड़ता? कहाँ उसके पिता की दूकान का वैभव और कहाँ भृगुकच्छ के पट्टणी चौक की दूकानें! उसके पिता की बात अब उसकी समझ में आई। उसके पिता ने खंभात बन्दर पर अधिकार करके अतुलित सम्पत्ति एकत्रित की थी और अब उसे इस नए देश पर अधिकार करने के लिए भेजा था। आम्रभट मन ही मन हँस दिया वह भी अपने पिता के समान समृद्ध और सत्तावान बनेगा।

हवाई किले बनाता हुआ भ्राम्रभट तेजपाल नगर सेठ के यहाँ जा पहुँचा। सेठ बाहर गये हुए थे अतएव उनका पुत्र रेवापाल उसका स्वागत करने के लिए खड़ा हुआ था।

रेवापाल लगभग बीस वय का था—सुन्दर ठिगना सशक्त। उसके मुख पर भरे हुए घावों के चिह्न थे। उसके हाथ बता रहे थे कि उनमें शस्त्र चलाने की असीम शक्ति है। उसकी आँखें निश्चल और उसका मुख गम्भीर था। उसे देखते ही सभी का उत्साह ठण्डा पड़ जाता था।

भ्राम्रभट के पालकी से उतरने पर रेवापाल ने उसका स्वागत किया।

पधारिए श्रेष्ठ सेठ ! पिता जी अभी अभी बाहर गये हैं। उसकी आँखों में न स्नेह था न आदर उसकी वाणी में हृदय की लहरें भी न थीं। ऐसा लग रहा था मानों और कोई चारा न होने के कारण ही उसको यह करना पड़ रहा।

भ्राम्रभट तो इस होने वाले साले का व्यवहार देखकर ही ठण्डा पड़ गया।

मेरे सैनिक आ गए ? उसने बड़े सकोच से हँसकर पूछा।

'हाँ। गम्भीर होकर रेवापाल ने उत्तर दिया।

'आप कुशल तो हैं !

हाँ कहकर एक शब्द भी अधिक कहे बिना वह आगे हो गया भ्राम्रभट उसके पीछे-पीछे चलने लगा। वह इस गांभीर्य और निःशब्द तिरस्कार का कारण इसलिए नहीं समझ पाया कि वह रेवापाल के स्वभाव से पूर्णत परिचित न था।

रेवापाल लाट की नष्ट हुई सत्ता और स्वतन्त्रता का भक्त था उनके नष्ट होते ही वह जीते जी मुर्दा-सा हो गया था।

७

रेवापाल की गंभीर प्रकृति को समझने के लिए लाट के इतिहास के कई-एक पिछले पृष्ठ खोलने होंगे।

लाट का अन्तिम प्रतापी राजा बारप था। लाट के दुर्भाग्य से पाटण की गद्दी पर उससे भी अधिक प्रतापी सोलंकी मूलराज बैठा। बारप ने मूलराज को पराजित किया और मूलराज ने बारप को मात दी, किन्तु परिणाम कुछ नहीं निकला। बारप के बाद मूलराज के पुत्र चामुंड ने भृगुकच्छ लिया और लाट में अनहिलवाड़ पाटन की सत्ता स्थापित करना आरम्भ किया। चामुंड के बाद भीमदेव ने लाट की ओर अधिक ध्यान नहीं दिया किन्तु कर्णदेव के समय में पाटन ने लाट को अपने में सम्मिलित करने का विचार किया।

युवावस्था में मुंजाल ने लाट पर चढ़ाई की थी और वहाँ के पद्मनाभ महाराज को भी मार डाला था। परन्तु इससे पाटन को कुछ भी लाभ न हुआ। पद्मनाभ महाराज का पुत्र युद्ध में खेत रहा फिर भी सेनापति ध्रुवसेन ने मही से कावेरी तक लाट की सत्ता बनाए रखी। अनेक बार भृगुकच्छ लिया और फिर खो दिया हारे और हराया।

इसी काल में दो जनों में प्रगाढ़ मित्रता थी। ये तो दोनों बच्चे किंतु रूप और गुण में समान थे। दोनों युद्धकला में कुशल थे। एक था निर्धन ब्राह्मण और दूसरा था धनवान नगर सेठ का पुत्र। ब्राह्मण पाटन के दण्डनायक त्रिभुवनपाल की सेना में भर्ती हो गया वणिक ध्रुवसेन की सेना में ही बना रहा। एक था काक दूसरा था रेवापाल।

काक अधिक चतुर था। उसे विश्वास था कि ध्रुवसेन कुछ भी करलें फिर भी पाटन की सेना के आगे उसकी एक न चलेगी। पद्मनाभ महाराज की पुत्री मृणालकुंवर को ध्रुवसेन सदा अपने साथ रखता था। वह लाट की अस्त होती हुई सत्ता और स्वतन्त्रता की मूर्ति मानो

जाती थी इसलिए प्रतिदिन घटती हुई सेना उसका मुख देखकर अपना साहस न खोती थी। फिर भी विजय की उसे कोई आशा नहीं थी। इस कठिनाई में काक को एक बात सूझी। यदि त्रिभुवनपाल सोलंकी मृणालकुंवर से विवाह कर लेते हैं तो वे स्वयं लाट के स्वतन्त्र राजा बन जायंगे लाट की महत्ता को आंच नहीं आएगी ध्रुवसेन की प्रतिष्ठा बनी रहेगी और पाटण की कड़वाहट भी जाती रहेगी किन्तु यह मार्ग तो बन्द था। त्रिभुवनपाल स्त्री दूसरा ब्याह करना ही नहीं चाहते थे और यदि वे स्वीकार भी कर लेते तो उनकी पत्नी काश्मीरा देवी उन्हें ऐसा कभी न करने देती। यदि यह भी हो जाता तो त्रिभुवनपाल में इतनी शक्ति न थी कि वह लाट की स्वतन्त्रता के झंडे को उठाए रख सकें। अगर वह ऐसा करने का प्रयत्न भी करता तो मुंजाल महेता कभी उसे सफल नहीं होने देते। वास्तविकता जानने के लिए काक ने पाटण जाने का काम अपने सिर लिया।

वहां उसे विश्वास हो गया कि एक-न-एक दिन लाट को गुजरात की सत्ता माननी ही होगी तभी उसके चतुर मस्तिष्क में यह बात समा गई कि लाट जितना शीघ्र गुजरात में सम्मिलित हो जाय उतना अच्छा। वह अपनी सहज बुद्धि के द्वारा ध्रुवसेन की सत्ता को नष्ट करने के प्रयत्न करने लगा।

लाट के तीन चौथाई नागरिकों ने पाटण की सत्ता स्वीकार कर ली थी। ध्रुवसेन की सेना पाटण की सेना के दशांश के बराबर थी और वह भी दिन दिन घटती जा रही थी। लाट का सम्पत्तिशाली व्यापारी वर्ग मुंह से रुककर उदय होते हुए सूर्य के ताप में आनन्द कर रहा था। ध्रुवसेन ने परिश्रम करने में कुछ भी उठा न रखा। अपनी भव्य दाढ़ी के कुछ बालों को दांतों के बीच में दबाकर वह ध्रुव की भांति अटल खड़ा रहा। उसकी छोटी-सी सेना ने मृगकच्छ और अपनी राज्य लक्ष्मी के समान राजकन्या मृणालकुंवर पर अपना अधिकार बनाए ही रखा।

८

एक पुराने घर के चबूतरे पर फहराती स्वतन्त्र लाट की ध्वजा के नीचे इस हतभागे देश का अन्तिम सत्ताधीन एक पत्थर पर बैठा हुआ था। उसकी सफेद दाढ़ी के अस्त-व्यस्त केश मरते हुए सिंह की अस्त-व्यस्त अयाल की भांति उसके वृद्ध मुख की भव्यता बढ़ा रहे थे। उसकी आँखें लाल और उसके सिकुड़े हुए भाल पर निराशा की रेखाएं थीं किन्तु दोनों ही में विशाल एकाग्रता थी।

शरीर पर स्थान-स्थान पर पट्टियाँ बंधी हुई थीं किन्तु फिर भी वह एक हाथ में एक बड़ा भाला लिये हुए था। समय समय पर उसके होठों से लाट का जयघोष— जय गंगानाथ —निकल पड़ती थी। उसके चारो ओर बीसेक योद्धा सटकर खड़े हुए थे। उनके शरीरो पर भी पट्टियाँ थीं। उनकी आँखों में भी मरते हुए सिंह का ज्वलत तेज था। सभी भूख, प्यास और विश्राम के अभाव में सूखकर क्षीण हो गए थे किन्तु फिर भी उनके अंग-अंग से अदिग शौय झलकता था।

शस्त्र रहित काक तेजपाल को लेकर एक योद्धा के पीछे-पीछे वहां पहुँचा। चारों ओर श्मशान से भी अधिक सन्नाटा था केवल मरे हुए योद्धाओं के मुर्दों को चाटते श्वानों की भयावह भूक दूर से सुनाई दे रही थी। जब उसने इस भयानक स्थान पर लाट की नष्ट होती राज लक्ष्मी के अन्तिम रक्षक को यमराज को ललकार कर खड़े होते देखा तो उसके हृदय को आघात लगा। ध्रुवसेन से उसने शस्त्र विद्या सीखी थी और रेवापाल के साथ खाना खेलना—सभी तो हुआ था। वहाँ खड़े हुए देश की स्वतन्त्रता के लिए अपना जीवन अर्पण करने वाले सभी योद्धाओं से वह परिचित था। वह स्वयं विजयी विदेशी सेना का नायक और विदेशी राजा का विश्वासपात्र था। वह स्वदेश के हित में लगा हुआ था या उसके साथ कपट कर रहा था? एक बारगी भी उसका माथा चकरा गया व्यथा से उसने आँखें मूंद लीं। पल भर के

लिए उसे काक ने छू गई। फिर उसकी दृष्टि ऊपर फरफराती गंगानाथ की ध्वजा पर पड़ी। विवशीभूता के परिचित गान सुनकर वह कह उठा जैसी गंगानाथ महाराज की इच्छा। दूसरे ही क्षण वह स्वस्थ होकर आगे बढ़ा और ध्रुवसेन के निकट जाकर सादर प्रणाम करते हुए कहा गुरुदेव प्रणाम! काक ने जिस योद्धा से शस्त्र विद्या सीखी थी उसे उसके असली नाम से सम्बोधित किया। ध्रुवसेन ने बिना कुछ बोले गर्व से अपने पैर पीछे खींचकर काक को चरण स्पर्श करने से रोक लिया उसके स्पर्श करने से वह दूषित हो जायगा यह भावना ध्रुवसेन ने छिपाई नहीं। काक सम्मान से झुक एक ओर तनिक हटकर खड़ा हो गया।

'काक! थोड़ी देर के बाद उच्छ्वास और निरन्तर बोलते रहने के कारण बैठ हुए गले से वृद्ध योद्धा ने कहा— किस काम आए हो हमारी निर्बलता देखने?'

गुरुदेव नम्र और सम्मानपूर्वक स्वर में काक ने कहा। 'महाराज आप न कभी निर्बल थे और न कभी हो सकते हैं। मैं तो केवल एक प्रार्थना करने आया हूँ।

प्रार्थना? रोषावेश बीच ही में बोल उठा। उसके गात्र ऐंठ गए थे। उसकी आँखें विक्षिप्त मनुष्य की आँखों के समान चमक रही थीं। 'तुम्हें दास बनाने आया है?

'नहीं भाई' अपमान पीकर स्नेह मिश्रित स्वर में काक ने कहा। मैं तो लाट के अमर योद्धाओं के दर्शन कर कृतार्थ होने आया हूँ और प्रार्थना करने आया हूँ कि अब यह हठ छोड़ दो। जो आपने किया वह न तो कोई कर सकता था और न कोई करेगा किन्तु जिस लाट और मृगालंकुवर के लिए यह सब किया अब उन्हीं की भलाई के लिए हठ त्याग दो।

अच्छा हठ त्याग दें और वह भी तेरे कहने से? ध्रुवसेन ने तिरस्कार से हुंकार कर कठोर स्वर में पूछा— तेरे कहने से? आश्चर्य है

कि तुझे मुंह दिखाने का साहस कैसे हुआ। मुझे मालूम है तू कौन है? तू है विदेशी पट्टणियों का क्रीत सेवक! देश की लगन अपने अन्नदाता की लाज और माइयों का स्नेह—कुछ भी तो तुझे बिकते न रोक सका। खुद बिक गया और भृगुकच्छ को भी बेच दिया, अब मुझे क्रय करने आया है?

काक इन कठोर अभियोगों को आश्चर्य-जनक धीरज से सुनाता रहा और पहले जैसी नम्रता से बोला— गुरुदेव आप जो कहें वही ठीक किन्तु मेरी भी तो कुछ सुनिये। जब मैं पट्टणी सेना मे सम्मिलित हुआ उस समय लाट की शक्ति और सत्ता थी कितनी? आप समझते थे कि दोनों हैं किन्तु मुझे विश्वास था कि दोना मृगतृष्णा के समान हैं।

देश-द्रोह करने स मगतृष्णा के पीछ प्राण दे देना हमें अधिक प्रिय है। रेवापाल अधीरता से बोल उठा।

रेवाभाई तुम पट्टणियो से परिचित नहीं हो। मैं यदि पट्टणियों की ओर न होता तो भृगुकच्छ भूमिसात् हो जाता तुम कभी के पिस जाते और लाट की सत्ता और गौरव को सुरक्षित रखने का जो अवसर मैं उपस्थित कर सका हूँ वह कभी न आता। काक ने कठोर होकर कहा।

'यह सत्ता और गौरव? काक के अन्तिम वाक्य को सुन चारों ओर हाथ स सकेत करते हुए धु वसेन ने कहा।

हाँ यही सत्ता और यही गौरव आज छ महीने हो गए आप कैसे टिके रह सके आप स्वय नहीं जानते? गधार से अनाज किसने भिजवाया मालूम है? कामरेज से आदमी भिजवाने का सदेशा किसने भेजा इसकी भी कुछ खबर है?

किसने?' रेवापाल ने तिरस्कार से पूछा।

मैंने काक ने गव से उत्तर दिया।

किस लिए?

किस लिए ? काक सन्ज भाव से बाला आप मुझे शत्रु समझते हैं यह आपकी भूल है। गुरुदेव ! लाट पाटन के हाथ हो जायगा यह निश्चित है तब एक निःसहाय बन्दी के समान क्यों ? सम्मान के साथ क्यों नहीं और यह आप ही कर सकते हैं। इसलिए मैंने आपको टिकाए रखा है और इस समय भी यही प्रार्थना करने आया हूँ।

कोई कुछ नहीं समझा। काक डींग मार रहा है या सत्य कह रहा है कोई न समझ पाया। काक आगे बोला— आप मृणालकुवर को लाट के सिंहासन पर बिठाना चाहते हैं न ? मैं भी यही चाहता हूँ। आपको लाट की सत्ता लेनी है न ? मेरी भी यही हार्दिक इच्छा है। आपको भृगुकच्छ का झण्डा चारों दिशाओं में फहराना है न ? मेरी कामना भी यही है। इसीलिए मैं आपके पास आया हूँ। काक उत्साहित होकर वेग में बोलता चला जा रहा था। उसकी आँखें चमक रही थीं।

किस प्रकार ?

'जयसिंहदेव महाराज मृणालकुवर से विवाह करने के लिए तैयार हैं, आपको दुर्गपाल नियुक्त किया है और लाट की सेना रेवा भाई को सौंप देने का आज्ञा-पत्र यह रहा। आप इस स्वीकार कर लें तो त्रिभुवनपाल और मैं पट्टनी सेना सहित कल प्रातःकाल कूच कर दूँगा। कहकर काक ने पाटन का आज्ञा-पत्र सामने रख दिया।

धुवसेन और उसके साथी चकित होने लगे।

इसलिए क्या हम पाटन की दासता स्वीकार कर लें ? जीवित होकर रेवापाल न करेगा। मेरे पिता को विजयियों के अनुग्रह का दास बनाया अब मुझे भी बनाना है ? यह कभी न होगा ! दृढ़ता से रेवापाल बोला।

'रेवा भाई काक बोला यह व्यर्थ क्रोधित होने का समय नहीं। गुरुदेव ! काक विनती के स्वर में धुवसेन से कहने लगा आप वृद्ध और अनुभवी हैं। मुझे देश द्रोही कहने और समझने से लाट का कुछ भला नहीं होगा।

बिना कुछ कहे युद्धसेन ने सिर हिलाया। काक फिर कहने लगा 'आप मट्ठी भर तो है ही, चाहें तो कल प्रातःकाल जंबूसर ले लूं मानता कि आप स्वयं भी भीष्म पितामह के समान स्वेच्छा से मृत्यु का आवाहन कर प्राण दे देंगे किन्तु इसका परिणाम क्या होगा यह भी सोचा है? लाट का प्राचीन गौरव मस्त हो जायेगा मणालकुंवर निःसहाय हो जायेंगी लाट के सोलंकिया का चिह्न तक शेष न रहेगा। काक तनिक रुक गया बीच में बोलने को तत्पर रेवापाल को उसने टोका रेवाभाई जब तक मैं बात समाप्त न कर लूं तब तक शांत रहो। विचार करो! जितना तुम सोचते हो उतना पापी या द्रोही नहीं हूं। गुरुदेव आप मेरे पिता के समान हैं रेवाभाई मेरा छोटा भाई है भृगुकच्छ में मैंने जन्म लिया और बार-बार यहीं जन्म लूं यही कामना भी है। विचार तो कीजिए आपकी ऐसी परिस्थिति में मैं कैसे पाटन से ये बातें ला सका? यदि देश द्रोही होता तो ऐसा क्यों करता? मैं आपकी पराजय नहीं चाहता। मणालकुंवर का हित यदि मैं न चाहता तो उन्हें गुजरात की स्वामिनी बनाने का विचार ही क्यों करता? मैं तो लाट को गुजरात की सवश्रेष्ठ मणि देखना चाहता हूं।

सभी स्तब्ध होकर खड़े थे कोई नहीं बोल पाया। एक दीर्घ निःश्वास लेकर युद्धसेन ने अपना पट्टीवाला हाथ कपाल पर रख लिया।

बोलिए गुरुदेव! सेनापति महाराज! बोलिए! आपके शब्दों पर ही इस समय लाट का गौरव निर्भर रहता है।

युद्धसेन ने धीरे-से अपना सिर ऊपर उठाया भाइयो! इस बात का सम्बन्ध केवल हमसे ही नहीं है। पाटन की चाकरी मैं तो कभी करूंगा नहीं उससे पहले गला घोटकर मर जाऊंगा। किन्तु मेरे स्वामी की पुत्री का क्या हाल होगा? उनसे पूछे बिना मैं कुछ नहीं कह सकता। यदि उसने ना कह दिया तो फिर कल माथे पर कटारिया खाना ही होगा। इतना कह वह उठ खड़ा हुआ।

गुरुदेव तो क्या मृणालकुंवर से अभी पूछेंगे ? काक ने पूछा।

मैं तो नहीं पूछूंगा। रेवापाल तुम काक को देवी के पास ले जाओ।

'परन्तु यदि वह पूछें कि आपका क्या विचार है तो ?' रेवापाल ने पूछा।

थोड़ी देर रुककर वृद्ध योद्धा ने सिर ऊंचा किया और कहा—कह देना कि काक की बात ठीक मालूम होती है।

काक का हृदय हर्ष से उछल पड़ा, और लाट के योद्धा निराश होकर एक दूसरे की ओर देखने लगे।

६

रेवापाल के पीछे जाते समय काक के मन में कई प्रकार की शंकाएँ उत्पन्न हुईं। एक योद्धा को समझाना एक बात है, किन्तु बीस वर्ष की स्त्री के हठ पर विजय पा लेना बिल्कुल दूसरी बात है। वह यह भी जान चुका था कि इस युद्ध में जितने अदित साहस से ध्वजन खड़ा हुआ था, सोलंकी कुंवरि का साहस भी उससे कम न था।

जंबूसर की श्मशान-सी सूनी गलियों को पार करते काक के मन में बीते युग की स्मृति जाग उठी। पद्मनाभ महाराज के समय में जब वह और रेवापाल साथ-साथ पाठशाला जाते थे उसका जन्मोत्सव मनाया गया था उसका उसे स्मरण हुआ। इसके बाद भी एक-दो बार उसे देखा था तब वह पाँचेक वर्ष की गुड़िया सी नन्हीं बालिका थी। अब वह कैसी होगी ? कैसे-कैसे दुख और कैसी-कैसी भयंकर परिस्थितियों का उसने सामना किया होगा ? और अभी पाटन का जो मुकुट लेकर वह उसे देने जा रहा है क्या उसे वह स्वीकार कर सकेगी ?

काक ने रेवापाल की ओर देखा  होंठ चीसता हुआ  वह आगे चल रहा था । उसने सुना था—कानों का अपराध है—कि लाट की स्वतन्त्रता के लिए वह जितना परिश्रम करता था उससे कहीं अधिक बड़ी कठिनाईयों का सामना कुमरी को प्रसन्न करने के लिए करता था । उसकी सेवा में जितना परमार्थ था  उतना ही स्वार्थ भी था । किन्तु यह तो लोगों द्वारा कही हुई बातें हैं ।

थोड़ी देर पश्चात् वे एक खण्डहर में परिणित हो चुके प्रासाद के निकट आए । वहाँ एक सैनिक पहरा दे रहा था ।

जय गणनाथ भोला ! रेवापाल बोला ।

'जय गणनाथ बापू । सैनिक ने उत्तर दिया  क्या आज्ञा है ?

देवी क्या कर रही हैं ?

'बैठी होंगी ।

जा और सूचित कर कि रेवापाल और पाटन के भटराज काक देवी से भेंट करना चाहते हैं। रेवापाल के शब्द-शब्द में अंगार थे काक ने बिना कुछ बोले सब सहन कर लिया । थोड़ी ही देर बाद भोला लौटा आया ।

बापू चलिए देवी बुलाती हैं ।

मैले-कुचैले दालान और निपट अंधेरी जगह में से होकर भोला काक और रेवापाल को पीछे की ओर के एक कमरे में ले गया । एक हिंडोले पर काली ओढ़नी ओढ़े मृणालकुंवर बैठी हुई थी । दो छिद्रों में से आते नाम मात्र प्रकाश में काक ने मोलकिया की राज्य-लक्ष्मी को देखा । वह छोटी और कोमल दीख पड़ती थी । भाग्य से ही कोई उसे सोलह वर्ष की कहे । उसके पतले और सुन्दर होंठ बड़ी कठोरता से एक दूसरे से सटे हुए थे और उसकी आँखों में गहन एवं निश्चल तेज चमक रहा था । छोटी किन्तु झुकी हुई नाक और उसकी मोहक किन्तु हठीली ठोडी से उसके प्रभाव की कुछ कुछ कल्पना की जा सकती थी । उसने दोनों पाँव धरती पर रखकर एक दम हिंडोला रोक

लिया और उन दोनो की ओर तीक्ष्ण दृष्टि से देखा।

'यही हैं काक भट ? उसने पूछा। उसकी वाणी में विचित्र शांति और निश्चयात्मकता थी। रेवापाल ने गर्दन हिलाकर हाँ कहा।

आइए कैसे आए ? उनकी वाणी में किंचित मात्र भी भावावेश न था।

देवी रेवापाल बोला। काक भट पट्टणी दंडनायक का संदेशा लाए हैं।

'कैसा सन्देशा ?'

यदि गुरुदेव समझौता कर लें तो पाटन का राजा आपसे विवाह करने और गुरुदेव को युवराज नियुक्त करने के लिए तयार है। रेवापाल ने तिरस्कार भरे स्वर में काक का सन्देशा कह सुनाया।

अच्छा !' मृणाल ने इस प्रकार कहा मानो बात किसी और के सम्बन्ध में हो रही हो—गुरुदेव का क्या विचार है ?

कहते हैं कि उन्हें यह बात ठीक जचती है फिर जैसी आप आज्ञा दें। आपकी आज्ञा हो तो हम तो कल ही केसरिया पहनकर निकल पड़ने के लिए तयार हैं।

कुमरी एकाएक काक की ओर मुड़ी और इस प्रकार बोली मानो वह निष्प्राण हो—

आप ही हैं काकभट ? वही जिनके विषय में कहा जाता है कि लाट उन्होंने विजय की ?

हाँ देवी ! काक ने नमस्कार किया।

'आप मुझे पाटन की रानी बनाना चाहते हैं ?

'जी !'

कारण ?

मेरे इस सुझाव में लाट का सुख और गौरव सन्निहित है।

और यदि मैं अस्वीकार कर दूं तो ? कुमरी ने प्रश्न किया।

'तो फिर जंबूसर हार जायगा मेरे सदा विजयी रहने वाले गुरुदेव

